Prescribed as Text Book for Class VI
vide D P I PEPSU No A B—4 (44)
51/1284, dated 24-3-1952

विश्वछात्र ग्रन्थमाला—३




# प्रथमो भागः



लेखक,

गौरीशङ्कर M. A., B. T. B. Litt (Oxon), P. E. S.



मूल्य [illegible]

( छठी कक्षा के लिये उपयोगी )



संस्करण ४: सं: २०१२ (1955)



प्रकाशक व मुद्रक :—
श्री देवदत्त शास्त्री, विद्याभास्कर,
विश्वेश्वरानन्द वैदिक रिसर्च इन्स्टीच्यूट प्रैस
विश्वेश्वरानन्द संस्थान प्रकाशन,
साधु-आश्रम, होशियारपुर (पंजाब)




# प्राक्-कथन

## १. माला का क्षेत्र

विश्वेश्वरानन्द वैदिक संस्थान द्वारा (१) 'शान्तकुटी वैदिक ग्रन्थमाला' (२) 'दयानन्द महाविद्यालय संस्कृत ग्रन्थमाला' (३) 'विश्वेश्वरानन्द भारत-भारती ग्रन्थमाला', (४) 'सर्वदानन्द विश्व ग्रन्थमाला', (५) 'विश्व मधुर ग्रन्थमाला' और (६) 'विश्व छात्र ग्रन्थमाला' नामक मालाओ के अन्तर्गत भिन्न-भिन्न प्रकार का प्रकाशन-कार्य चल रहा है। प्रस्तुत ग्रन्थ इन मालाओ मे अन्तिम अर्थात् 'विश्व छात्र ग्रन्थमाला' मे प्रकाशित हो रहा है।

आज हमारे स्वतन्त्र-भारत के छात्र, यदि उनकी शिक्षा-दीक्षा उत्तम ढग से सपन्न हो, तो समस्त समन्वित संसार मे सांस्कृतिक कर्णधार के रूप मे अपने राष्ट्र द्वारा प्रतिष्ठा और सम्मान की प्राप्ति के आधार बन सकते हैं। उसी उत्तम शिक्षा-दीक्षा के अंग-भूत विविध पाठ्य विषयो से सम्बन्धित, परीक्षोपयोगी तथा सामान्यरूप से योग्यता-वर्धक श्रेष्ठ-ग्रन्थो का संपादन और प्रकाशन ही इस 'माला' का विस्तृत क्षेत्र निश्चित किया गया है।

## २. प्रस्तुत ग्रन्थ

अनादि काल से चली आ रही भारतीय सभ्यता और संस्कृति का मूल, प्राण और आधार सभी कुछ संस्कृत-साहित्य है। प्रत्येक भारतीय छात्र जितना अधिक इससे अपना प्रेम और परिचय बढ़ाएगा, उतना अधिक वह सच्ची भारतीयता के आत्मा का दर्शन कर सकेगा। इसी बात को लक्ष्य मे रखते हुए, संस्कृत-भाषा सीखना आरम्भ करने

वाले छात्रों के हाथ में देने के लिए इस अति सरस और सुबोध पाठ्य-ग्रन्थ की रचना की गई है।

इसके सुयोग्य रचयिता, प्राध्यापक श्री गौरीशङ्कर जी संस्कृत भाषा और साहित्य के मर्मज्ञ विद्वान् हैं। साथ ही आप शिक्षा-विधि के भी ऊंचे दर्जे के विशेषज्ञ हैं। मुझे प्रसन्नता है कि उन्होंने प्रस्तुत ग्रन्थ को **प्रारम्भिक** छात्रों के लिए अधिक से अधिक लाभदायक बनाने का पूरा और सफल प्रयत्न किया है। यह ग्रन्थ तीन भागों में रचा गया है। इसका **प्रथम** भाग **छठी** श्रेणी के, **द्वितीय** भाग **सातवीं** श्रेणी के और **तृतीय** भाग **आठवीं** श्रेणी के छात्रों के लिए बनाया गया है। प्रत्येक भाग के बनाने और उसकी पृष्ठ-संख्या आदि को सीमित करने में पंजाब सरकार द्वारा निश्चित किए गए **पाठ्य-क्रम** और समय-समय पर दिए गए **अध्यादेशों** का पूरा-पूरा ध्यान रखा गया है और उनका पूरा-पूरा अनुसरण किया गया है।

छात्रों के ही और अधिक लाभ को लक्ष्य में रखते हुए, 'मासा' के सुयोग्य संपादक, श्री देवदत्त जी शास्त्री, तथा उनके सहयोगी श्री ब्रह्मदत्त जी वेदतीर्थ, श्री अमरनाथ शास्त्री, व्याकरणाचार्य ने इस ग्रन्थ का जिस उत्तम ढंग से संपादन किया है और हमारे मुद्रण-विभाग के श्री रेखतराम शर्मा आदि कर्मिष्ठों ने जिस सुन्दर और शुद्ध रूप से इसे छापा है, उसके द्वारा सभी अध्यापक और छात्र वर्ग पूर्णतया सन्तुष्ट और उपकृत होंगे—ऐसा मेरा विश्वास है।

विश्वेश्वरानन्द संस्थान, होश्यारपुर
आषाढ १, संवत् २०१२

विश्वबन्धु



# अथ संस्कृत शिक्षा

## प्रथमः भागः

## वर्णमाला

### स्वर ( अच् )

अ इ उ ऋ लृ — ह्रस्व स्वर।
आ ई ऊ ॠ — दीर्घ स्वर।
ए ऐ ओ औ — सन्धि स्वर।
ं (अं) — — — अनुस्वार।
: (अः) — — — विसर्ग।

### व्यञ्जन (हल्)

क ख ग घ ङ — कवर्ग।
च छ ज झ ञ — चवर्ग।
ट ठ ड ढ ण — टवर्ग।
त थ द ध न — तवर्ग।
प फ ब भ म — पवर्ग।
य र ल व — अन्तस्थ।
श ष स ह — ऊष्म।

ऊपर के प्रत्येक व्यञ्जन में उच्चारण की सुविधा के लिए 'अ' स्वर मिला कर लिखा गया है। व्यञ्जनों का शुद्ध रूप अर्थात् स्वर रहित इस ( ् ) चिह्न से दिखाया जाता है, जैसे—क् ख् ग् आदि।

## स्वरों का स्वतन्त्र रूप

अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ ऌ ए ऐ ओ औ

स्वरों का पराधीन रूप ( मात्राएँ )

× ा ि ी ु ू ृ ॄ ॢ े ै ो ौ

## स्वरों का व्यञ्जनों से मेल

| क | का | कि | की | कु | कू | कृ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| क्+अ | क्+आ | क्+इ | क्+ई | क्+उ | क्+ऊ | क्+ऋ |

| कॄ | कॢ | के | कै | को | कौ |
|---|---|---|---|---|---|
| क्+ॠ | क्+ऌ | क्+ए | क्+ऐ | क्+ओ | क्+औ |

इसी प्रकार स्वरों का अन्य व्यञ्जनों से मेल जानें। यथा—

जल, मान, दिन, दीन, गुरु रूप, कृष्ण क्लृप्त, कैलाश, कोविद, कौरव इत्यादि।

व्यञ्जनों का व्यञ्जनों से मेल नीचे लिखे शब्दों से जानें—

वाक्य, व्याख्या, अङ्क, इच्छा, रक्त, विद्या अन्त,

**मन्त्र, व्रत, अर्थ, हृदय, वस्त्र, क्षत्रिय, ज्ञान, स्थान, स्नान, सर्वस्व, पश्चात्, उष्ट्र, चिह्न इत्यादि।**

'अ' 'इ' 'उ' आदि वर्णों को क्रम से 'अकार' 'इकार' 'उकार' आदि नाम से पुकारा जाता है—अर्थात् 'अ' को 'अकार', 'इ' को 'इकार', 'उ' को 'उकार' आदि। इस प्रकार जिस शब्द के अन्त में 'अ' है, उसे अकारान्त कहते हैं, जैसे—राम। नीचे दी हुई सूची से यह बात और भी स्पष्ट हो जायगीः—

अकारान्त शब्द—राम, देव, नर, भवन, फल आदि।

आकारान्त शब्द—लता, माला, कन्या, सीता आदि।

इकारान्त शब्द—मुनि, मति, पति, कवि आदि।

इसी प्रकार, नदी—'ईकारान्त', साधु—'उकारान्त', वधू—'ऊकारान्त', पितृ—'ऋकारान्त' शब्द हैं।



# प्रथमः पाठः

## पठ्—पढ़ना

### लट् लकार (वर्तमान काल)

प्रथम पुरुष

| | | |
|---|---|---|
| पठति | वह पढ़ता है | एकवचन |
| पठतः | वे दो पढ़ते हैं | द्विवचन |
| पठन्ति | वे सब पढ़ते हैं | बहुवचन |

मध्यम पुरुष

| | | |
|---|---|---|
| पठसि | तू पढ़ता है | एकवचन |
| पठथः | तुम दो पढ़ते हो | द्विवचन |
| पठथ | तुम सब पढ़ते हो | बहुवचन |

उत्तम पुरुष

| | | |
|---|---|---|
| पठामि | मैं पढ़ता हूँ। | एकवचन |
| पठावः | हम दो पढ़ते हैं | द्विवचन |
| पठामः | हम सब पढ़ते हैं | बहुवचन |

### लट् लकार (परस्मैपद) के प्रत्यय

| पुरुष | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| **प्रथम पुरुष** | ति | तः | अन्ति |
| **मध्यम पुरुष** | सि | थः | थ |
| **उत्तम पुरुष** | मि | वः | मः |

## स्मरणीय

१—क्रिया के मूल रूप को धातु कहते हैं। धातु और प्रत्यय के बीच एक आगम (चिह्न) आता है जिसे 'विकरण' कहते हैं। संस्कृत के धातु दस गणों में बांटे गए हैं। प्रत्येक गण का विकरण अलग-अलग होता है।

२—भ्वादिगण का विकरण 'अ' है। यथा—पठ्—अ—ति=पठति। स्मरण रहे कि 'अन्ति' के 'अ' का लोप हो जाता है। यथा—पठ्+अ+(अ)न्ति=पठन्ति।

३—उत्तम पुरुष के प्रत्ययों से पूर्व 'अ' दीर्घ हो जाता है। यथा—पठामि, पठावः, पठामः।

### भ्वादिगण के (परस्मैपदी) धातु

| | |
|---|---|
| भू (भव्)—होना। | खाद्—खाना। |
| हस्—हंसना। | पत्—गिरना। |
| वद्—बोलना। | पच्—पकाना। |

**नियम**—भ्वादिगण में धातु के इ, उ, ऋ में परिवर्तन हो जाता है। **यथा** नी—नय्, बुध—बोध्, हृ—हर् इत्यादि।

हिन्दी में अर्थ करो:—

| | | |
|---|---|---|
| भवसि | हसतः | वदामि |
| खादावः | पचथ | हसन्ति |

| | | |
|---|---|---|
| हसामः | पतथ | पचति |
| पतन्ति | वदामः | वदन्ति |
| पचथः | हससि | वदथः |
| पतामः | खादथः | भवामः |

संस्कृत में अनुवाद करो :—

| | |
|---|---|
| मैं बोलता हूँ। | तू हँसता है। |
| तुम सब हँसते हो। | वह गिरता है। |
| वे सब गिरते हैं। | तुम दो बोलते हो। |
| वे दो पकाते हैं। | हम सब हँसते हैं। |
| हम दो खाते हैं। | वह होता है। |
| तू बोलता है। | मैं गिरता हूँ। |
| हम हँसते हैं। | तुम खाते हो। |

---

# द्वितीयः पाठः

## भ्वादिगण के (परस्मैपदी) धातु

| | |
|---|---|
| वस्—रहना। | गम्-(गच्छ्)—जाना। |
| नम्—झुकना; नमस्कार करना। | जि—(जय्) जीतना। |

हिन्दी में अर्थ करो :—

| | | |
|---|---|---|
| वससि | गच्छतः | नमन्ति। |
| वसामि | गच्छामः | जयामः |
| वसावः | गच्छामि | गच्छावः |

| | | |
|---|---|---|
| नमतः | जयति | वसथ |
| नमथ | भवथः | वसामः |
| गच्छथः | जयसि | हससि |

संस्कृत में अनुवाद करो :—

मैं जाता हूँ। वे दो जाते हैं।
तू नमस्कार करता है। तुम सब रहते हो।
हम सब जीतते हैं। हम दो जाते हैं।
वे सब रहते हैं। मैं जीतता हूँ।
तुम दो नमस्कार करते हो। तुम सब जीतते हो।
तू झुकता है। हम सब रहते हैं।
वे दो जीतते हैं। वह झुकता है।

---

# तृतीयः पाठः

## भ्वादिगण के (परस्मैपदी) धातु

दृश् (पश्य्)—देखना। स्था (तिष्ठ्)—ठहरना।
स्मृ (स्मर्)—स्मरण करना। नी (नय्)—ले जाना।

हिन्दी में अर्थ करो :—

| | | |
|---|---|---|
| स्मरन्ति | पश्यामि | नयथः |
| तिष्ठतः | स्मरथः | पश्यामः |
| पश्यावः | नयावः | स्मरतः |
| नयामः | पश्यथ | नयन्ति |

| तिष्ठसि | पश्यति | तिष्ठथ |
| --- | --- | --- |
| स्मरथ | तिष्ठन्ति | नयसि |

संस्कृत में अनुवाद करो :—

| | |
| --- | --- |
| तुम स्मरण करते हो। | तुम दो स्मरण करते हो। |
| तू ले जाता है। | वे दो ठहरते हैं। |
| तुम दो देखते हो। | वे सब ले जाते हैं। |
| हम दो ठहरते हैं। | मैं ले जाता हूँ। |
| वे सब देखते हैं। | हम स्मरण करते हैं। |
| तुम दो ले जाते हो। | तुम ठहरते हो। |
| वह याद करता है। | हम दो देखते हैं। |

---

# चतुर्थः पाठः

## भ्वादिगण के (परस्मैपदी) धातु

धाव्—दौड़ना, धोना। रक्ष—रक्षा करना।

चल्—चलना। बुध्—(बोध्)—जानना।

## कर्तृपद

(पुरुषवाचक सर्वनाम जो कर्ता के स्थान में प्रयुक्त होते हैं)

प्रथम पुरुष

| एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
| --- | --- | --- |
| सः गच्छति | तौ गच्छतः | ते गच्छन्ति |
| वह जाता है | वे दो जाते हैं | वे सब जाते हैं। |

मध्यम पुरुष

| एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| **त्वं गच्छसि ।** | **युवां गच्छथः ।** | **यूयं गच्छथ ।** |
| तू जाता है । | तुम दो जाते हो । | तुम सब जाते हो । |

उत्तम पुरुष

| एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| **अहं गच्छामि ।** | **आवां गच्छावः ।** | **वयं गच्छामः ।** |
| मैं जाता हूँ । | हम दो जाते हैं । | हम सब जाते हैं । |

**स्मरणीय**—१ प्रथमपुरुष में पुँलिङ्ग में सः-तौ-ते, स्त्रीलिंग में सा-ते-ता और नपुंसक लिंग में तत्-ते-तानि कर्तृपद के रूप होते हैं। मध्यम और उत्तमपुरुष के कर्तृपद के रूप तीनों लिंगों में समान होते हैं।

२—क्रियापद का रूप तीनों लिंगों में समान होता है। जैसे—सः पतति, सा पतति, तत् पतति।

हिन्दी में अर्थ लिखोः—

| | | |
|---|---|---|
| **अहं पठामि ।** | **तौ स्मरतः ।** | **युवां खादथः ।** |
| **ते नयन्ति ।** | **यूयं वसथ ।** | **अहं वसामि ।** |
| **त्वं धावसि ।** | **वयं हसामः ।** | **तौ जयतः ।** |
| **आवां पश्यावः ।** | **ते बोधन्ति ।** | **ते भवन्ति ।** |
| **सः पतति ।** | **त्वं गच्छसि ।** | **वयं गच्छामः ।** |
| **ताः पचन्ति** | **ते तिष्ठन्ति ।** | **यूयं पश्यथ ।** |

संस्कृत में अनुवाद करो :—

| | |
|---|---|
| वे सब पढ़ते हैं । | वह स्मरण करता है । |
| हम सब देखते हैं , | तुम सब रहते हो । |
| तू जाती है । | वे दो बोलते हैं । |
| तुम दो खाते हो । | वह दौड़ता है । |
| हम दो जीतते हैं । | मैं गिरता हूँ । |
| तुम चलते हो । | हम दौड़ते हैं । |
| वह रक्षा करती है । | तुम जानते हो । |

---

# पञ्चमः पाठः

## तुदादि गण के (परस्मैपदी) धातु

| | |
|---|---|
| तुद्—पीडा देना चुभोना । | इष् (इच्छ्)—इच्छा करना । |
| लिख्—लिखना । | प्रच्छ् (पृच्छ्)—पूछना । |
| मिल्—मिलना । | मुच (मुञ्च्)—छोड़ना । |
| सृज्—रचना । | सिच् (सिञ्च्)—सींचना । |

लट् लकार

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| **प्रथम पुरुष** | तुदति | तुदतः | तुदन्ति |
| **मध्यम पुरुष** | तुदसि | तुदथः | तुदथ |
| **उत्तम पुरुष** | तुदामि | तुदावः | तुदामः |

**नियम**—तुदादिगण का विकरण भी 'अ' है, परन्तु इस में धातु के इ, उ, ऋ में कोई परिवर्तन नहीं होता ।

यथा लिख--लिखति, तुद्--तुदति इत्यादि ।

हिन्दी में अर्थ करो :—

| | | |
|---|---|---|
| सः तुदति । | ताः पृच्छन्ति । | तौ सृजतः । |
| वयम् इच्छामः । | युवां लिखथः । | त्वं पृच्छसि । |
| यूयं सृजथ । | अहं सिञ्चामि । | ते तुदन्ति । |
| सा पृच्छति । | सा लिखति । | यूयं मुञ्चथ । |
| त्वं लिखसि । | यूयं पृच्छथ । | त्वं मिलसि । |
| आवां मुञ्चावः । | वयं लिखामः । | ताः सिञ्चन्ति । |

संस्कृत में अनुवाद करो :--

| | |
|---|---|
| वे सब इच्छा करते हैं। | वे दो लिखती हैं । |
| तू पूछती है । | तुम सब पूछते हो । |
| हम सब लिखते हैं । | मैं चाहता हूँ । |
| वह सींचती है । | वह चुभोता है । |
| तुम मिलते हो । | तू छोड़ता है । |
| हम दो लिखते हैं । | तुम चाहते हो । |
| वे पूछते हैं । | वे दो छोड़ते हैं । |

---

# षष्ठः पाठः

## दिवादिगण के ( परस्मैपदी ) धातु

दिव् ( दीव )--चमकना
जुआ खेलना } शुष् सूखना ।

नश्--नष्ट होना। नृत्--नाचना।
क्रुध्--क्रोध करना। कुप्--कोप करना।
तुष्--प्रसन्न होना। सिध्--सिद्ध होना।

लट् लकार

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथम पुरुष | दीव्यति | दीव्यतः | दीव्यन्ति |
| मध्यम पुरुष | दीव्यसि | दीव्यथः | दीव्यथ |
| उत्तम पुरुष | दीव्यामि | दीव्यावः | दीव्यामः। |

नियम

दिवादिगण का विकरण 'य' है और प्रायः इस गण के धातुओं के इ, उ, ऋ में परिवर्तन नहीं होता।

हिन्दी में अर्थ करो :—

ते नश्यन्ति। तौ नृत्यतः। ते तुष्यन्ति।
युवां क्रुध्यथः। ते क्रुध्यन्ति। सा नृत्यति।
वयं तुष्यामः। अहं तुष्यामि। तानि सिध्यन्ति।
त्वं दीव्यसि। ताः कुप्यन्ति। आवां तुष्यावः।
सा कुप्यति। यूयं तुष्यथ। युवां कुप्यथः।
तत् सिध्यति। त्वं नृत्यसि। सा दीव्यति।

संस्कृत में अनुवाद करो :—

वे सब नाचते हैं। मैं प्रसन्न होता हूँ।
तू क्रोध करता है। वह नाचती है।
तुम चमकते हो। तुम दो कोप करते हो।

| | |
|---|---|
| हम सब प्रसन्न होते हैं। | वे सब प्रसन्न होती हैं। |
| वह क्रोध करता है। | वह जुआ खेलता है। |
| तू जुआ खेलता है। | तुम दो नाचते हो। |
| वे सूखते हैं। | मैं कोप करता हूँ। |

---

# सप्तमः पाठः

## चुरादिगण के (परस्मैपदी) धातु

| | |
|---|---|
| चुर (चोर्)—चुराना। | पूज्—पूजा करना। |
| तुल (तोल्)—तोलना। | कथ्—कहना। |
| तड् (ताड्)—पीटना। | पीड्—पीडा देना। |
| क्षल्—(क्षाल्)—धोना। | चिन्त्—सोचना। |

लट् लकार

| | | | |
|---|---|---|---|
| **प्रथम पुरुष** | चोरयति | चोरयतः | चोरयन्ति |
| **मध्यम पुरुष** | चोरयसि | चोरयथः | चोरयथ |
| **उत्तम पुरुष** | चोरयामि | चोरयावः | चोरयामः |

नियम—चुरादि गण का विकरण 'अय' है।

हिन्दी में अर्थ करो—

| | | |
|---|---|---|
| अहं कथयामि। | सा पीडयति। | सा चोरयति। |
| ते कथयन्ति। | त्वं ताडयसि। | ताः कथयन्ति। |
| यूयं तोलयथ। | यूयं क्षालयथ। | आवां तोलयावः। |

सा पूजयति । अहं चिन्तयामि । युवां ताडयथः ।
युवां चिन्तयथः । वयं ताडयामः । त्वं कथयसि ।
वयं क्षालयामः । ते पीडयन्ति । वयं पूजयामः ।

संस्कृत में अनुवाद करो—

हम सब कहते हैं । वे सब पूजा करती हैं ।
तू क्रोध करती है । तुम दो तोलते हो ।
वे दो चुराते हैं । हम दो सोचते हैं ।
तुम सब कहती हो । तू पीड़ा देता है ।
तुम दो धोते हो । हम सब सोचते हैं ।
मैं तोलता हूँ । तुम दो पीटते हो ।
तू सोचता है । हम पीड़ा देते हैं ।

---

# अष्टमः पाठः

हिन्दी में अर्थ करो और धातुओं का गण बताओ :—

यूयं लिखथ । आवां क्षालयावः । तानि पीडयन्ति ।
त्वं जयसि । यूयं दीव्यथ । यूयं हसथ ।
सा चोरयति । ताः पठन्ति । अहं गच्छामि ।
तौ नश्यतः । ते लिखतः । सा पश्यति ।
तत् पतति । वयं नयामः । वयं स्मरामः ।
यूयं इच्छथ । अहं तोलयामि । ते पूजयन्ति ।

संस्कृत में अनुवाद करो :—

| | |
|---|---|
| हम सब कहते हैं । | वे सब चुराते हैं । |
| तू क्रोध करती है । | वह जाती है । |
| वे दो इच्छा करते हैं । | तुम दो देखते हो । |
| तुम सब बोलते हो । | हम दो पीटते हैं । |
| तू नमस्कार करता है । | मैं जीतता हूँ । |
| मैं देखता हूँ । | वे पकाती हैं । |
| तुम दो मिलते हो । | हम धोते हैं । |

निम्नलिखित क्रिया-पदों के धातु, प्रत्यय, पुरुष और वचन लिखो :—

पश्यन्ति, इच्छामः, दीव्यथ, तोलयसि, गच्छतः, मुञ्चामि, सिध्यति, क्षालयावः ।

निम्नलिखित धातुओं के रूप लट् लकार में लिखो—

नी, लिख्, नृत्, तुल्, स्था, प्रच्छ, तुष, तड् ।

---

# नवमः पाठः

## उपसर्ग

| | |
|---|---|
| गच्छति | वह जाता है । |
| आगच्छति | वह आ जाता है, आता है । |
| अनुगच्छति | वह पीछे जाता है । |

| | |
|---|---|
| उपगच्छति | वह समीप जाता है। |
| अवगच्छति | वह समझता है। |
| निर्गच्छति | वह बाहर जाता है। |
| पतति | वह गिरता है। |
| उत्पतति | वह उड़ता है। |

इसी प्रकार नयति—ले जाता है, आनयति—लाता है, स्मरति—स्मरण करता है; विस्मरति--भूलता है; विशति--दाखिल होता है; उपविशति--बैठता है; दिशति--संकेत करता है; उपदिशति--शिक्षा देता है; आदि रूप बनते हैं।

**स्मरणीय**--उपसर्ग (प्र, परा आदि शब्दांश) धातु के पूर्व जोड़े जाते हैं, और उनसे धातु के अर्थ में परिवर्तन हो जाता है

हिन्दी में अर्थ करो :—

ते आगच्छन्ति । तत् उत्पतति । त्वम् उपगच्छसि । वयं निर्गच्छामः। अहम् उपगच्छामि। ताः विस्मरन्ति। त्वं विस्मरसि । युवाम् आगच्छथः। तौ आनयतः । यूयं विस्मरथ। वयम् आनयामः । वयम् आगच्छामः। तौ अवगच्छतः । त्वम् उत्पतसि । यूयं निर्गच्छथ । सा आनयति । ते अनुगच्छान्ति। सा विस्मरति ।

संस्कृत में अनुवाद करो :—

| | |
|---|---|
| वे सब समझते हैं। | वह उड़ता है। |
| तू बाहर जाता है। | तू समीप जाता है। |
| वह लाती है। | तुम दो भूलते हो। |
| मैं भूलता हूँ। | हम दो पीछे जाते हैं। |
| तुम सब लाते हो। | वे सब उड़ते हैं। |
| हम दाखिल होते हैं। | तुम दो लाते हो। |
| वह शिक्षा देता है। | मैं संकेत करता हूँ। |

# दशमः पाठः

## ( १ )

## अकारान्त 'नर' पुँलिंग

प्रथमा विभक्ति ( कर्ता )

नरः—एक आदमी, नरौ—दो आदमी, नराः—सब आदमी।

अकारान्त पुँल्लिङ्ग शब्द

| | |
|---|---|
| देव—ईश्वर, देवता, | अश्व—घोड़ा |
| मृग—हिरण | सिंह—शेर |
| छात्र—विद्यार्थी | गज—हाथी |
| मेघ—बादल | काक—कव्वा |

कर्ता—कर्ता में प्रथमा विभक्ति—

देवः रक्षति। छात्राः पठन्ति।

बालौ पश्यतः । नराः पूजयन्ति ।
मृगाः खादन्ति । सूर्यः तपति ।
सिंहौ धावतः । काकाः उत्पतन्ति ।
गजः भक्षयति । मेघः गर्जति ।
अश्वाः धावन्ति । बालौ हसतः ।

संस्कृत में अनुवाद करो :—

बालक खाते हैं । राम बोलता है । दो कव्वे देखते हैं । देव पढ़ता है । रोग पीड़ा देता है । बालक खाते हैं । दो हिरण भागते हैं । विद्यार्थी पढ़ते हैं । हाथी भागते हैं । बालक प्रसन्न होते हैं । कव्वे चुराते हैं । बादल बरसते हैं ।

( २ )

द्वितीया विभक्ति (कर्म)

नरम्—एक आदमी को, नरौ—दो आदमियों को, नरान्—सब आदमियों को ।

कर्म—कर्म में द्वितीया विभक्ति

देवः लोकान् रक्षति । छात्राः पुस्तकानि पठन्ति ।
बालौ चन्द्रं पश्यत । नराः देवं पूजयन्ति ।
मृगाः बालान् पश्यन्ति । देवाः अमृतं पिबन्ति ।
बालौ सूर्यं पश्यतः । छात्रः पाठं पठति ।
सिंहाः मृगान् खादन्ति । नराः अश्वान् नयन्ति ।

छात्राः पाठं विस्मरन्ति । देवः नरौ उपदिशति ।

संस्कृत में अनुवाद करो :—

बालक पाठ पढ़ते हैं। बालक चांद को देखते हैं। दो आदमी विद्यार्थी को पूछते हैं। देवता लोगों को उपदेश देते हैं। दो कव्वे हाथी को देखते हैं। शेर हिरण को देखता है। मैं आदमी को पूछता हूँ। तू पाठ पढ़ता है। हम ग्राम को जाते हैं। राम घोड़े को छोड़ता है। तुम विद्यार्थियों को उपदेश देते हो। हम पाठ पूछते हैं।

( ३ )

अकारान्त 'फल' नपुंसक लिङ्ग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा विभक्ति— | फलम् | फले | फलानि |
| द्वितीया ,, — | ,, | ,, | ,, |

अकारान्त नपुंसकलिङ्ग शब्द

| | |
|---|---|
| नेत्र—आंख | क्षीर—दूध |
| पत्र—पत्ता | दुग्ध—दूध |
| वित्त—धन | सत्य—सचाई |
| गृह—घर | तृण—तिनका |

फलानि पतन्ति । नेत्रे पश्यतः ।

छात्राः पुस्तकानि पठन्ति। मृगाः पत्राणि खादन्ति।

बालौ क्षीरं पिबतः । जनाः वित्तम् इच्छन्ति।

रामः वनं विशति । छात्राः गृहं गच्छान्ति ।
नराः पुष्पाणि* आनयन्ति । गजः जलं पिबति ।
वयं दुग्धं पिबामः देवाः अमृतं पिबन्ति ।

संस्कृत में अनुवाद करो :—

बालक फल खाते हैं । राम सत्य बोलता है । दो कव्वे फलों को देखते हैं । मैं सच बोलता हूँ । तुम दूध पीते हो । पत्त गिरते हैं । आंख देखती है । तू मित्र को पूछता है । बालक घर जाते हैं । बालक दूध चाहते हैं । वे फल खाते हैं । हाथी पत्ते खाता है ।

---

# एकादशः पाठः

(१)

### तृतीया विभक्ति—( करण )

नरेण—एक आदमी से, नराभ्याम्—दो आदमियों से नरैः—सब आदमियों से ।

सूचनाः—तृतीय विभक्ति म भी अकारान्त नपुंसक लिङ्ग शब्दों के रूप भी नर की तरह होते हैं ।

---

*एक ही पद में आने वाले ऋ, र् और ष् से परे स्वर, कवर्ग, पवर्ग, ह, य्, व्, र्, आङ् और नुम का व्यवधान होने पर भी न् को ण् हो जाता है यथा—रामेण, किन्तु पदान्त न को ण नहीं होता यथा—रामान् ।

### अकारान्त शब्द

| पुँल्लिङ्ग | नपुँसक लिङ्ग |
|---|---|
| नृपः—राजा | कार्यम्—काम |
| सर्पः—साँप | क्षेत्रम्—खेत |
| दण्डः—डंडा | वस्त्रम्—कपड़ा |
| तापसः—तपस्वी | पठनम्—पढ़ना |
| मालाकारः—माली | उपवनम्—बाग |

### अकारान्त विशेषण शब्द

| | |
|---|---|
| कृपण—कंजूस | शीतल—ठंडा |
| वृद्ध—बूढ़ा | मधुर—मीठा |
| तृषित—प्यासा | निर्धन—धन-हीन |

करण—करण में तृतीया विभक्ति :—

जनाः नेत्राभ्यां पश्यन्ति । नृपः बलेन राज्यं रक्षति ।
नरः सुखेन कालं नयति । देवः दण्डेन सर्पं ताडयति ।
कृपणः वित्तेन तुष्यति । जलेन वस्त्रं क्षालयति ।
कृषकः जलेन क्षेत्रं सिंचति । अश्वौ वेगेन धावतः ।
दुःखेन जीवनं नश्यति । परिश्रमेण कार्याणि सिध्यन्ति ।
वृद्धाः दण्डेन चलन्ति । नरः हस्ताभ्यां वस्त्राणि क्षालयति ।

संस्कृत में अनुवाद करो'—

छात्र ध्यान से पढ़ते हैं। धन से कार्य सिद्ध होते हैं। हम आंखों से देखते हैं। लोग सुख से रहते हैं। वह हाथों से वस्त्र धोती है। मूर्ख क्रोध से नष्ट होते हैं। राजा बल से जीतता है। हम आंखों से देखते हैं। धर्म से सुख होता है। पाप से दुःख होता है। जल से शरीर शुद्ध होता है। राम रथ से वन को जाता है।

( २ )

चतुर्थी विभक्ति—(संप्रदान)

नराय–एक आदमी के लिये, नराभ्याम्–दो आदमियों के लिये, नरेभ्यः–सब आदमियों के लिये।

सूचना—चतुर्थी विभक्ति में भी 'फल' के रूप 'नर' की तरह होते हैं।

संप्रदान—संप्रदान में चतुर्थी विभक्ति:—

छात्रः पठनाय गच्छति। तापसः मृगेभ्यः पत्राणि आनयति। ज्ञानं सुखाय भवति। वृद्धेभ्यः क्षीरं आनयामि। धनं दानाय भवति। क्रोधः नाशाय भवति। रामः तृषिताय जलं यच्छति। मालाकारः फलेभ्यः उपवनम् गच्छति। नृपः युद्धाय सैनिकान् आदिशति। वयं शिष्येभ्यः शास्त्रम् उपदिशामः। कल्याणाय ईश्वरं स्मरन्ति लोकाः। धनिकाः निर्धनेभ्यः धनं यच्छन्ति।

संस्कृत में अनुवाद करो :—

लोग भ्रमण के लिये जाते हैं। वह मृगों के लिए घास लाती है। बालक ज्ञान के लिये पढ़ते हैं। मोहन पढ़ने के लिये जाता है। तू बालकों के लिये पकाती है। मैं विश्राम के लिये बाग को जाता हूँ। धर्म सुख के लिये होता है। पाप नाश के लिये होता है। मैं पुष्पों के लिये बाग को जाता हूँ। वह बालकों के लिये पुस्तकें लाता है। हम स्नान के लिये आते हैं। तुम खेलने के लिये जाते हो।

---

# द्वादशः पाठः

( १ )

### पञ्चमी विभक्ति—अपादान

नरात्–एक आदमी से, नराभ्याम्–दो आदमियों से, नरेभ्यः–सब आदमियों से।

सूचना—पञ्चमी में भी 'फल' के रूप 'नर' की तरह होते हैं।

### अकारान्त शब्द

| पुँलिङ्ग | नपुँसकलिङ्ग |
|---|---|
| हस्तः—हाथ | बिलम्—छेद |

| | |
|---|---|
| भिक्षुक--भिखारी | शिखरम्--चोटी |
| पाषाणः--पत्थर | इन्धनम्--ईन्धन ( जलाने की लकड़ी ) |
| कूपः--कूँआं | पानीयम्—पानी |

### विशेषण शब्द

| | |
|---|---|
| हरित—हरा | शुभ--अच्छा |
| क्षार—खारा, नमकीन | शून्य—सूना |

### *अव्यय शब्द

| | |
|---|---|
| न—नहीं | बहिर्--बाहर |
| सदा—हमेशा | सर्वत्र—सब स्थानों में |

### उपसर्ग सहित धातु

निस्--सृ ( सर् ) निकलना, प्र--भू ( भव् ) पैदा होना, अधि—गम् (गच्छ्) प्राप्त करना, उद्—स्था (तिष्ठ्) उठना,

अपादान—अपादान में पञ्चमी विभक्ति :—

वृक्षेभ्यः पत्राणि पतन्ति। सर्पः विलात् निर्गच्छति। रामः ग्रामात् आगच्छति। हस्तात् फलं पतति। बालः अश्वात् पतति। रामः नगरात् वनं गच्छति। तिलेभ्यः तैलं निस्सरति। गृहात् गृहं भ्राम्यति भिक्षुकः। अहं कूपात् पानीयम् आनयामि। शिखरात् पाषाणाः

---

* अव्यय शब्दों के रूप सारी विभक्तियों, वचनों तथा लिङ्गों में एक से ही रहते हैं, अर्थात् ये सदा अविकारी होते हैं।

पतन्ति । सूर्यात् सुखम् अधिगच्छति लोकः । न संतोषात् परं सुखम् ।

संस्कृत में अनुवाद करो :—

वह घर से आती है । बादल से जल गिरता है । मैं कूप से जल लाता हूँ । देह से स्वेद निकलता है । दास बन से घास लाता है । दुर्जनों से सदा भय होता है । आकाश से पानी गिरता है । देव क्रोध से दास को पीटता है । हम विद्यालय से आते हैं । तुम घर से बाहिर जाते हो । माली बाग से फूल लाते हैं । वे बन से ईंधन लाते है । सांप बिल से बाहिर निकलता है ।

( २ )

षष्ठी विभक्ति

नरस्य–एक आदमी का, नरयोः–दो आदमियों का, नराणाम्–सब आदमियों का ।

सूचना—षष्ठी में भी 'फल' के रूप 'नर' की तरह होते हैं ।

सम्बन्ध—सम्बन्ध में षष्ठी विभक्तिः—

कृपणानां धनं नश्यति । समुद्रस्य जलं क्षारं भवति । बालानां रोदनं बलम् । लोभः पापस्य कारणम् । चन्द्रस्य प्रकाशः शीतलः भवति । कूपस्य जलं मधुरं, निर्मलं शीतलं च भवति । कमलानां पुष्पाणि चित्तं हरन्ति ।

**सूर्यस्य प्रकाशः सर्वत्र प्रसरति। रामस्य सेवका आसनेभ्यः उत्तिष्ठन्ति। शुभस्य कार्यस्य शुभं फलं भवति। मूर्खस्य हृदयं शून्यम्।**

संस्कृत में अनुवाद करो :—

हम राम का राज्य चाहते हैं। देव जल का पात्र लाता हैं। मित्र का दर्शन सुखद होता है। दुर्जन का हृदय मलिन होता है। सत्य का फल मीठा होता है। पहाड़ की चोटी से पत्थर गिरते हैं। समुद्र का जल नमकीन होता है। दो वीरों का युद्ध होता है। दुष्ट लोगों के चित्त को पीडित करते हैं। वृक्षों के पत्ते हरे होते हैं। हाथी तालाब का पानी पीते हैं। अपुत्र का घर सूना।

---

# त्रयोदशः पाठः

(१)

**सप्तमी विभक्ति (अधिकरण)**

**नरे—एक आदमी में, नरयोः—दो आदमियों में, नरेषु—सब आदमियों में।**

**सूचना—सप्तमी में भी 'फल' के रूप 'नर' की तरह होते हैं।**

अकारान्त शब्द

| पुंल्लिङ्ग | नपुंसक लिङ्ग |
|---|---|
| खगः—पक्षी | अजीर्णम्—अपची |
| खड्गः—तलवार | विषम्—जहर |

अकारान्त विशेषण

| | |
|---|---|
| कुटिल—टेढ़ा | चण्ड—तेज |

अव्यय शब्द

| | |
|---|---|
| यत्र—जहाँ | किम्—क्या |
| तत्र—वहाँ | कथम्—कैसे |

निर्भयम—विना डर के (क्रिया बिशेषण)

अधिकरण—अधिकरण में सप्तमी विभक्ति :—

वनेषु सिंहाः धावन्ति । सत्ये भयं न भवति । नृपः सिंहासने उपविशति । खगाः वृक्षेषु वसन्ति । अजीर्णे भोजनं विषम् । कुटिलेषु विश्वासः न भवति । हिमालयस्य शिखरेषु हिमं पतति । योधस्य हस्ते खड्गः भवति । ग्रीष्मे सूर्यस्य प्रकाशः चण्डः भवति । वनेषु सिंहाः निर्भयं वसन्ति । सूर्यस्य उदये अन्धकारः नश्यति । चन्दनं न वने वने ।

संस्कृत में अनुवाद करो :—

वे नगर में रहते हैं । पक्षी वृक्षों पर रहते हैं । छात्र विद्यालयों में पढ़ते हैं । प्रकाश में भय नहीं होता है ।

समुद्र में खारा जल होता है। आकाश में तारे चमकते हैं। वृक्षों पर पक्षी बैठते हैं। गुणों में आदर होता है। दिन में सूर्य चमकता है, अन्धकार नष्ट होता है। आकाश में पक्षी उड़ते हैं। वसन्त में बहुत पुष्प होते हैं।

(२)

संबोधन

नर ! हे आदमी !, नरौ ! हे दो आदमियो !, नराः ! हे सब आदमियो। फल ! हे फल ! फले ! हे दो फलो !, फलानि ! हे सब फलो !

संबोधन—संबोधन में प्रथमा विभक्ति :—

छात्राः ! किं यूयं पाठं न पठथ ? सिंह ! त्वं मृगं न मुञ्चसि ? ईश्वर ! त्वं संसारं सृजसि पालयसि च। बालाः ! यूयं सत्यं न वदथ ? दुष्टाः ! यूयं सज्जनान् पीडयथ। त्वम् एव सर्वं मम देव देव। बालः पृच्छति—खगाः ! यूयम् आकाशे कथम् उत्पतथ ? मूर्ख ! किं त्वम् असत्यं वदसि ?

संस्कृत में अनुवाद करो —

बालको ! मैं पाठ पढ़ता हूँ। मूर्ख ! तू नहीं जानता ज्ञान से सुख होता है। मित्र ! तू क्या पूछता है ? लोगो ! मैं सत्य बोलता हूँ। दुष्ट ! क्या तू देखता नहीं है ?

## अकारान्त देव ( ईश्वर, देवता, राजा, ) पुंलिङ्ग

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | देवः | देवौ | देवाः |
| ( कर्त्ता ) | देव ने | दो देवों ने | सब देवों ने |
| द्वितीया | देवम् | देवौ | देवान् |
| ( कर्म ) | देव को | दो देवों को | सब देवों को |
| तृतीया | देवेन | देवाभ्याम् | देवैः |
| ( करण ) | देव से | दो देवों से | सब देवों से |
| चतुर्थी | देवाय | देवाभ्याम् | देवेभ्यः |
| ( सम्प्रदान ) | देव के लिये-को, | दो देवों के लिये-को, | सब देवों के लिये-को |
| पञ्चमी | देवात् | देवाभ्याम् | देवेभ्यः |
| ( अपादान ) | देव से | दो देवों से | सब देवों से |
| षष्ठी | देवस्य | देवयोः | देवानाम् |
| ( संबंध ) | देव का-के-की, | दो देवों का-के-की, | सबदेवों का-के-की |
| सप्तमी | देवे | देवयोः | देवेषु |
| ( अधिकरण ) | देव में-पर | दो देवों में-पर | सब देवों में-पर |
| सम्बोधन | देव | देवौ | देवाः |
| | हे देव, | हे दो देवो, | हे सब देवो |

### अभ्यास

१. निम्नलिखित शब्दों का प्रयोग संस्कृत-वाक्यों में करोः—

अश्वाः, नगम्, दण्डेन, फलेभ्यः, बालानाम्, पर्वतेषु, नराः।

२. निम्नलिखित पदों के विभक्ति और वचन बताओः—

(क) नृपस्य, समुद्रे, बालानाम्, नगरेषु, दण्डेन।

(ख) फलानि, नरेभ्यः, गृहात्, दर्शनाय, खगयोः।

(ग) सर्पः, छात्राभ्याम्, मूर्खान्, मित्रैः, हे सिंह।

३. निम्नलिखित के लिये संस्कृत शब्द लिखोः—

ईश्वर का, वनों में, समुद्र से, हिरणों को, सुख के लिये, दर्शन से, हे बालको, सब लोग, दो घोड़ों का।

४. 'नर' और 'ज्ञान' के रूप सभी विभक्तियों में लिखो।

५. दसवें पाठ में प्रयुक्त अकारान्त शब्दों को चुन कर उनके लिंग का निर्णय करो।

---

# चतुर्दशः पाठः

## आकारान्त स्त्रीलिङ्ग 'लता' ( बेल )

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | लता | लते | लताः |
| द्वितीया | लताम् | ,, | ,, |

| | | | |
|---|---|---|---|
| तृतीया | लतया | लताभ्याम् | लताभिः |
| चतुर्थी | लतायै | ,, | लताभ्यः |
| पञ्चमी | लतायाः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | लतयोः | लतानाम् |
| सप्तमी | लतायाम् | ,, | लतासु |
| संबोधन | लते | लते | लताः |

## आकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्द

तृषा—प्यास | अजा—बकरी

व्यथा—पीड़ा | शिला—सिल

क्रीडा—खेल | शिखा—चोटी

ललना—स्त्री | निशा—रात

## अन्य शब्द

मानवः—मनुष्य | जनकः—पिता

भेकः—मेंढक | मालाकारः—माली

शिखरम्—पर्वत की चोटी। भूषणम्—गहना

चित्तम्—दिल | सह (अव्यय)—साथ

## भ्वादिगण के (परस्मैपदी) धातु

दह्—जलाना | सीद्—दुख पाना

उद्-भू (उद्भव्) उत्पन्न होना, नि-सद् (निषीद्) बैठना

तृषया मुखं शुष्यति। वर्षासु भेकाः उद्भवन्ति। छायायां मृगाः निषीदन्ति। छात्राः क्रीडायै गच्छन्ति। जनकस्य आज्ञया सीतया सह* रामः वनं गच्छति। देवस्य चित्तं व्यथया सीदति। लज्जया नमति ललना। शिलासु कमलानि न उद्भवन्ति।

अभ्यासः

१ संस्कृत में अनुवाद करो।—

बकरी जल पीती है। मैं खेलता हूँ। तुम पाठशाला में पढ़ते हो। विद्या से शोभा होती है। वह सिल पर बैठता है। पक्षी वृक्ष की चोटी पर बैठते हैं। वह माला के फूल देखती है। सीता राम के साथ जाती है।

२ निम्न लिखित रूपों के विभक्ति और वचन लिखो।

अजाम्, शालायाम्, क्रीडया, शिलासु, शिखायाः।

३ इन के स्थान में संस्कृत शब्द लिखो।

बालिकाओं के लिए, आशा से, शिखर पर, बकरी को।

४ 'अजा' सब विभक्तियों में लिखो।

---

* सह के योग में तीसरी विभक्ति आती है।

# पञ्चदशः पाठः

## सर्वनाम

तद्, 'वह', पुँल्लिङ्ग

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | सः | तौ | ते |
| द्वितीया | तम् | ,, | तान् |
| तृतीया | तेन | ताभ्याम् | तैः |
| चतुर्थी | तस्मै | ,, | तेभ्यः |
| पञ्चमी | तस्मात् | ,, | ,, |
| षष्ठी | तस्य | तयोः | तेषाम् |
| सप्तमी | तस्मिन् | ,, | तेषु |

तद्, नपुँसकलिङ्ग

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | तत् | ते | तानि |
| द्वितीया | ,, | ,, | ,, |

शेष तद् पुँल्लिङ्ग की तरह

तद् स्त्रीलिङ्ग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | सा | ते | ताः |
| द्वितीया | ताम् | ,, | ,, |

| | | | |
|---|---|---|---|
| तृतीया | तया | ताभ्याम् | ताभिः |
| चतुर्थी | तस्यै | ,, | ताभ्यः |
| पञ्चमी | तस्याः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | तयोः | तासाम् |
| सप्तमी | तस्याम् | ,, | तासु |

किम् (कौन) (प्रथमा विभक्ति)

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| पुँल्लिङ्ग | कः | कौ | के |
| नपुंसक लिङ्ग | किम् | के | कानि |
| स्त्रीलिङ्ग | का | के | काः |

शेष 'तद्' की तरह

सर्व (सब) (प्रथमाविभक्ति)

| | | | |
|---|---|---|---|
| पुँल्लिङ्ग | सर्वः | सर्वौ | सर्वे |
| नपुंसक लिंग | सर्वम् | सर्वे | सर्वाणि |
| स्त्रीलिङ्ग | सर्वा | सर्वे | सर्वाः |

शेष 'तद्' की तरह

शब्द

मयूरः—मोर निपुण—(विशेषण) चतुर

कलहः—झगड़ा यत्र—(अव्यय) जहाँ

कुत्र—(अव्यय) कहां अत्र—(अव्यय) यहां

